*जे संस्कृत नहीं जानते हैं वे पृष्ठ १०से पढ़ें ॥*

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धि भाषाटीकामें आये हुये संकेतोंकी सूची और अर्थ।



इस ग्रंथके प्रत्येक पृष्ठके ऊपरि भागमें इस मोक्षशास्त्रके सूत्र और संस्कृत वृत्ति रहेगी, मध्य भागके बाईं ओर उपर्युक्त सूत्रका और वृत्तिका पदच्छेद विभक्ति आदि सहित अलग ही लिखा जावगा जिसनेका शब्दशः अर्थ दाहिनी ओरके भागमें आजाय और नीचेके भागमें नाना प्रकारकी टिप्पणियां लिखी जावेंगी ॥

संस्कृतमें कर्ता प्रायः प्रथमा विभक्ति, कर्म द्वितीया विभक्ति, करण तृतीया विभक्ति सम्प्रदान चतुर्थी विभक्ति अपादान पंचमी विभक्ति, संबंध षष्ठी विभक्ति, अधिकरण सप्तमी विभक्ति और सम्बोधन प्रथमा विभक्ति होता है। इनमेंसे प्रथम छहको कारक भी कहते हैं॥ संबंध षष्ठी विभक्तिको कारक नहीं माना है क्योंकि संज्ञा और क्रियामें परस्पर यह किसी प्रकारके संबंधका प्रादुर्भाव नहीं करता है।

संस्कृतमें एकवचन द्विवचन और बहुवचन होते हैं तथा तीन स्त्री पुरुष नपुंसक लिंग होते हैं।

आड़ी (—) लकीरके ऊपरकी संख्या विभक्तिकी और नीचेकी संख्या १, २, ३ यथा क्रमसे एक वचन द्विवचन, बहुवचनकी और ऊपरकी संख्याके दाहिनीओर एक खड़ी लकीर पुल्लिंगकी दो खड़ी रेखा स्त्री लिंगकी और तीन खड़ी लकीरें नपुंसक लिंगकी द्योतक हैं॥ जैसे- $\frac{1^{|}}{1}$ प्रथमा विभक्ति एक वचन पुल्लिंगका संकेत है। $\frac{2^{||}}{2}$—कर्म द्वितीया विभक्ति द्विवचन स्त्रीलिंगका संकेत है। $\frac{3^{|||}}{3}$करण तृतीया विभक्ति बहुवचन नपुंसक लिंगका द्योतक है। $\frac{4^{||}}{3}$चतुर्थी विभक्ति बहुवचन स्त्रीलिंगका चिन्ह है। $\frac{5^{|}}{2}$ पंचमी विभक्ति द्विवचन पुल्लिंगका द्योतक है। $\frac{6^{|||}}{1}$षष्ठी विभक्ति एकवचन नपुंसक लिंगका संकेत है। इत्यादि इसी प्रकार और भी जानना चाहिये॥ ३ संबोधनका संकेत है।

शब्दोंके पास निम्न लिखित संकेत नीचे लिखी हुई व्याकरण संबंधी संज्ञाओंके द्योतक हैं॥

* = अव्यय

† = क्रिया

*जे संस्कृत नहीं जानते हैं वे पृष्ठ १० से पढ़ें ॥*

## पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धि भाषाटीकामें आये हुये संकेतोंकी सूची और अर्थ ।

इस ग्रंथके प्रत्येक पृष्ठके ऊपरि भागमें इस मोक्षशास्त्रके सूत्र और संस्कृत वृत्ति रहेगी, मध्य भागके बाईं ओर उपर्युक्त सूत्रका और वृत्तिका पदच्छेद विभक्ति आदि सहित रचना की लिखा जायगा जिसमेंका शब्दशः अर्थ दाहिनी ओरके भागमें भाजाय और नीचेके भागमें नाना प्रकारकी टिप्पणियां लिखी जावेंगी ॥

संस्कृतमें कर्ता प्रायः प्रथमा विभक्ति, कर्म द्वितीया विभक्ति, करण तृतीया विभक्ति, सम्प्रदान चतुर्थी विभक्ति, अपादान पंचमी विभक्ति संबंध षष्ठी विभक्ति, अधिकरण सप्तमी विभक्ति, और सम्बोधन प्रथमा विभक्ति होता है । इनमेंसे प्रथम छहको कारक भी कहते हैं ॥ संबंध षष्ठी विभक्तिको कारक नहीं माना है क्योंकि सत्ता और क्रियामें परस्पर यह किसी प्रकारके संबंधका प्रादुर्भाव नहीं करता है ।

संस्कृतमें एकवचन द्विवचन और बहुवचन होते हैं तथा स्त्री पुरुष नपुंसक लिंग होते हैं ।

आड़ी (—) लकीरके ऊपरकी संख्या विभक्तिकी और नीचेकी संख्या १, २, ३ यथा क्रमसे एक वचन द्विवचन, बहुवचनकी और ऊपर की संख्याके दाहिनीओर एक खड़ी लकीर पुल्लिंगकी दो खड़ी रेखा स्त्री लिंगकी और तीन खड़ी लकीरें नपुंसक लिंगकी द्योतक हैं ॥ जैसे- $१^{I}$ प्रथमा विभक्ति एक वचन पुल्लिंगका संकेत है। $२^{II}$—कर्म द्वितीया विभक्ति द्विवचन स्त्रीलिंगका संकेत है । $३^{III}$करण तृतीया विभक्ति बहुवचन नपुंसक लिंगका द्योतक है। $४^{II}$चतुर्थी विभक्ति बहुवचन स्त्रीलिंगका चिन्ह है। $५^{I}$ पंचमी विभक्ति द्विवचन पुल्लिंगका द्योतक है। $६^{III}$षष्ठी विभक्ति एकवचन नपुंसक लिंगका संकेत है। इत्यादि इसी प्रकार और भी जानना चाहिये ॥ ८ सम्बोधनका संकेत है ।

शब्दोंके पास निम्न लिखित संकेत नीचे लिखी हुई व्याकरण संबंधी संज्ञाओंके द्योतक हैं ॥

* = अव्यय

T = क्रिया

× – मूलह्रस्व

+ – सोपसृष्ट मूलह्रस्व

– हैत्य ह्रस्व

॥ – वर्तमान ह्रस्व

यहाँ पर अष्टाध्यायी व्याकरणके १४ सूत्र और उनसे उत्पन्न हुये प्रत्याहार अर्थसहित लिखते हैं—

( १ ) अइउण् । इसमें अन्त्य ण्की इत्संज्ञा होनेसे एक 'अण्' प्रत्याहार बनता है।

( २ ) ऋऌक् । इसमें अन्त्य क् की इत्संज्ञा होनेसे तीन प्रत्याहार अक्–इक्–उक् बनते हैं।

( ३ ) एओङ् । इसमें अन्त्य ङ् की इत्संज्ञा होनेसे एक एङ् प्रत्याहार बनता है।

( ४ ) ऐऔच् । इसमें अन्त्य च् की इत्संज्ञा होनेसे अच्–इच्–एच्–ऐच् ये चार प्रत्याहार बनते हैं।

( ५ ) हयवरट् । इसमें अन्त्य ट् की इत्संज्ञा होनेसे अट् ऐसा एक प्रत्याहार बनता है।

( ६ ) लण् । इसमें अन्त्य ण् की इत्संज्ञा होनेसे तीन प्रत्याहार अण् इण् यण् बनते हैं।

( ७ ) ञमङणनम् । इसमें अन्त्य म् की इत्संज्ञा होनेसे अम् यम् ङम् ञम् ये चार प्रत्याहार बनते हैं।

( ८ ) झभञ् । इसमें अन्त्य ञ् की इत्संज्ञा होनेसे एक यञ् प्रत्याहार बनता है।

( ९ ) घढधष् । इसमें अन्त्य ष् की इत्संज्ञा होनेसे झष् भष् ये दो प्रत्याहार बनते हैं।

( १० ) जबगडदश् । इसमें अन्त्य श्की इत्संज्ञा होनेसे अश्–हश्–वश्–झश्–जश्–बश्–प्रत्याहार बनते हैं।

( ११ ) खफछठथचटतव् । इसमें अन्त्य व्की इत्संज्ञा होनेसे एक छव् प्रत्याहार बनता है।

( १२ ) कपय् । इसमें अन्त्य य्की इत्संज्ञा होनेसे यय्–मय् झय्–खय् ये चार प्रत्याहार बनते हैं।

( १३ ) शषसर् । इसमें अन्त्य र्की इत्संज्ञा होनेसे यर्–झर्–खर्–चर्–शर् ये पाँच प्रत्याहार बनते हैं।

( १४ ) हल् । इसमें अन्त्य ल्की इत्संज्ञा होनेसे अल् हल् –वल्–रल्–झल्–शल् ये छह प्रत्याहार बनते हैं

ये चौदह सूत्र अक्षर समाम्नाय कहाते हैं। इनमें आनेवाले केवल ४२ प्रत्याहार हैं।

अनुस्वार–विसर्ग–जिह्वामूलीय–उपध्मानीय उपर्युक्त सूचीमें अन्तर्गत नहीं है।

ह–य–व इत्यादिमें अन्तका अकार उच्चारणके लिये है और अन्तका अमिश्रित या गिरा या हुआ व्यंजन (ण्–क्–ङ् इत्यादि)

प्रादक सूत्रमें हल् संज्ञक है शक्तिहीन वा फलदायक नहीं है। भावार्थ—व्याकरणसंबंधी रूप वाक्य इत्यादि बनानेमें कुछ कार्यकारी नहीं होते हैं॥

प्रत्याहार एक व्याकरणसंबंधी संकेत है जो आदिवर्ण और अन्त्यवर्ण जो इत्संज्ञक है उसके साथ मिलके अपने स्वरूप और मध्यस्थों का वाचक होता है जैसे हल् प्रत्याहारसे सर्वव्यंजनोंसे अभिप्राय है जो पांचवें सूत्रके ह से प्रारम्भ होते हैं और अंतके ल इत्संज्ञकके अनन्तर पूर्ण होते हैं, अर्थात् आदिवर्ण ह अपनी और बीचके अक्षर (अंतके ल् इत्संज्ञक के पूर्व पूर्व) हयवर-ल-ञमङणन-झभ घढध-जबगडद-खफछठथचटत-कप-शषस का वाचक है। हल् प्रत्याहारसे १४वें सूत्रसे अभिप्राय नहीं हो सक्ता क्योंकि उस इसमें ह आदिवर्ण वा है, बीचका कोई भी अक्षर नहीं है॥





# नम परमात्मने वीतरागाय ।

## पदच्छेदसहित भाषानुवाद ।

ॐ नमः[१] परमात्मने[२] वीतरागाय[३]

=(१) आरम्भमें परमात्मा वीतरागकेलिये नमस्कार हो ।
=(२) मंगलमय ईश्वर वीतरागके लिये प्रणाम हो ।
=(३) ब्रह्म चिदात्मा वीतरागके लिये प्रणति हो ।
=(४) पंचपरमेष्ठी परमब्रह्म रागरहितकेलिये नमस्कार हो ।
(ओम् शब्दके बहुत अर्थ हैं उनमेंसे चार आरम्भ मंगलमय, ब्रह्म, पंचपरमेष्ठी अर्थोंको लेकर अनुवाद किया है)

---

१। संस्कृत मान्यका नियम है कि ग्रंथकार तथा सूत्रकार भी अपने अपने ग्रंथकी आदिमें एक ऐसा मांगलिक शब्द लाते हैं जो शुभका वाचक हो और उसका कुछ अर्थ और तात्पर्य भी निकलता हो जैसे यह ॐ दिया है। पूज्यपाद स्वामीने "मोक्षमार्गस्य" दिया है। इसीप्रकार श्रीउमास्वामी सूरिने इस तत्त्वार्थमोक्षशास्त्रके प्रथम सूत्रका प्रारम्भ "सम्यग्" शब्द (सम्यक् शब्द) लाकर किया है। श्रीयुत पाणिनिने अष्टाध्यायीके प्रथम सूत्र "वृद्धिरादैच्" में (वृद्धिसंज्ञक आ ऐ औ हैं) वृद्धि पद दिया है। ॐ मोक्ष, सम्यक्, वृद्धि ये चारों शब्द मंगलवाची हैं और जिस जिस शास्त्रमें आये हैं उसके प्रकरण और तात्पर्यसे भी संबंध रखते हैं जैसा कि आगे चलकर ज्ञात होगा। वृद्धिरादैच्का अर्थ ऊपर लिख ही दिया है।

इस शब्दका रूप यथार्थमें आम्–ओम्–ओम्–ॐ ऐसा है। यदि इसके पश्चात् कोई शब्द हो जिसका आरम्भ किसी व्यञ्जनसे हो तो निम्नलिखित व्याकरणोंके सूत्रानुसार म्‌का अनुस्वार हो जाता है जैसे ओं नमः। ओं नमः। ओं नमः। ॐ नमः। ओं तत्सत्। ओं तत्सत्। ओं तत्सत्। ॐ तत्सत्। अनुस्वार होनेका नियम इस प्रकार है–

(१) मोऽनुस्वारः। श्रीअभयनन्दिविरचित जैनेन्द्रव्याकरणकी महावृत्ति। ५। ४। ७ और अष्टाध्यायी ८। ३। २३।

इस सूत्रमें 'पदस्य' की अनुवृत्ति अष्टाध्यायी अध्याय ८ पाद १ सूत्र १६ के (पदस्य) से है और 'हलि' शब्दकी अनुवृत्ति 'हलि सर्वेषाम्'। ८। ३। २२। सूत्रसे ली गई है इसलिये 'मोऽनुस्वारः' (पदस्य। मः। अनुस्वारः। हलि।) का अर्थ, मकारान्त पदको अनुस्वार हो यदि कोई हल् अर्थात् व्यंजन पश्चात्‌में हो तो, यह होता है॥

(२) नुम्मो मं। ५। ४। ११। श्रीगुणनन्दिविरचित जैनेन्द्रप्रक्रिया पृष्ठ १९ तथा शब्दार्णवचन्द्रिका श्रीसोमदेवसूरिविरचिता पृष्ठ २११

इस सूत्रमें 'हलि' ५। ४। १० वें सूत्रसे अनुवृत्ति आती है॥ और सूत्रार्थ—

नुमः। = नुम् (= न्) जो सदैव अपदान्त हो आता है और

मः। मं। = पदान्त मकारको मं अनुस्वार होता है—

हलि। = व्यंजन यदि उक्त न् और म् के पश्चात् आवे तो और यह अनुस्वार एक बिंदी है। मकार उच्चारण या बोलनेके लिये है। जैसे-रन्रम्यते = रंरम्यते अतिशय रमता है। यन्—यम्यते = यंयम्यते = बहुत यम करता है। पापम् हंति = पापं हंति = पापको नाश करता है। मतम् रक्षति = मतं रक्षति = मतको पालता है। धर्मम् शृणोति = धर्मं शृणोति = धर्मको सुनता है।

(३) मम्मो हलि वा। १। १। १११। शाकटायनव्याकरणं।

| | |
|---|---|
| ममागमस्य। | = मम् आगमका जो सदैव अपदान्त होता है |
| पदान्तस्य। मः मकारस्य। | = और पदान्त मकारको |
| परस्यऽनुनासिकोऽनुस्वारः। पर्यायेण। | = परसवर्ण अनुनासिक और अनुस्वार पर्याय अर्थात् विकल्पसे |
| भवति हलि। परे। | = हो जाते हैं यदि मम् तथा मकारको कोई व्यंजन परे हो। जैसे कम धातुका |

कर्मविभपाग चंक्रम्यते चङ्क्रम्यते रूप होते हैं इस शब्दमें च और क के मध्यका म आगम है। त्वम् करोषि = त्वङ्करोषि त्वं करोषि।

इस शब्दका तथा अन्य शब्दोंको जिनके अंतमें पदान्त मकार होता है और जिनके पश्चात् किसी व्यंजनसे प्रारम्भ होनेवाले शब्दका प्रयोग नहीं किया जाता है जैसे केवल ओं–ओं–ओं–ॐ–सम्यग्दर्शनं [सूत्र २ अध्याय १] मोक्षशास्त्रं (सूत्र ४ अ० १) ज्ञानं (सूत्र ९) ऐसा लिखा

देते हैं यह उपर्युक्त वैयाकरणों द्वारा रचित सूत्र द्वारा प्रयुक्त है। इसमें संदेह नहीं है ऐसे रूप कलापव्याकरण अर्थात् कातंत्र रूप माला व्याक रणके निम्नलिखित सूत्रानुसार विकल्पसे शुद्ध समझे जा सकते हैं।

मोऽनुस्वारं व्यंजने ॥

मः । अनुस्वार । व्यंजने । — पदान्तके मकारको अनुस्वार होता है व्यंजनके परे रहते अर्थात् यदि व्यंजन म् के पश्चात् आवे तो यथा त्वम् यासि = त्वं यासि । यहांतक तो कातन्त्ररूपमालाके रचयिताका मत उपर्युक्त तीन वैयाकरणोंसे मिलता है। परंतु

वा विरामे ।

ता० मकारस्य । पदान्तस्य । — अनुस्वारं । भवति । विरामे । — म् जो पदान्त हो उसको विकल्प करि अनुस्वार हो जाता है यदि म् के पश्चात् में विराम हो अर्थात् जो म् के पीछे कोई भी वर्ण या अक्षर न आवे । जैसे देवानाम् = देवानां । रामाणाम् = रामाणां देवम् = देवं ।

हम ( अनुवादक ) ने विरामकी अवस्थामें सर्वत्र म् को लिखा है । म् को अनुस्वार उसी अवस्थामें किया है जहां मकारके पश्चात् कोई शब्द व्यंजनसे प्रारम्भ हुआ है।

कहीं कहीं पर हमको जैसे पद्मचन्द्र कोषकी आदिमें तथा श्रीमत् श्रीलालचन्द्र अनुवादित अष्टाध्यायीके आदिमें

" ॐ म् चिदात्मने नमः " ओम् परमात्मने नमः ' वाक्य मिलते हैं अर्थात् आरम्भमें व्यंजनसे आनेवाले शब्दोंके आनेपर भी म् का अनुस्वार नहीं हुआ। इसका कारण यह है कि संस्कृतमें एक पदमें और धातु उपसर्गोंमें और समास इन तीनों स्थानोंमें सदा संधि होती है। परन्तु वाक्यमें चाहा चाहे तो संधि करे, चाहे न करे । जब हमको संधि करनी होती है तभी पदांत मकारको अनुस्वारमें परिवर्तन करते हैं ॐम् चिदात्मने नमः। ओम् परमात्मने नम" इन दोनों वाक्योंमें हमने संधि नहीं की यदि हम संधि करना चाहें तो ॐ चिदात्मने नमः और ओं परमात्मने नमः" वाक्य होंगे।

इस शब्दके ऊपर अर्द्ध चन्द्राकार चिन्हके लगानेसे यह अभिप्राय है कि म् केवल नासिका द्वारा उच्चारण किया हुआ अक्षर नहीं है क्योंकि इसका उच्चारण नासिका ओष्ठ द्वारा होता है इसी प्रकार ङ् का उच्चारण कंठ नासिका द्वारा, ञ् का तालु नासिका द्वारा ण का मूर्धा नासिका द्वारा न का दंत नासिका द्वारा होता है और उसके स्थानमें यह अनुस्वार हुआ है। शुद्ध वा स्वच्छ अर्थात् अमिश्रित वा निरा निरी नासिका द्वारा बोला जानेवाला अनुनासिक केवल अनुस्वार ही है।

कहीं कहीं पर ओ और म् के मध्यमें ऐसा ३ तीनकासा चिन्ह कर देते हैं अर्थात् ओ३म्–ओ३म्–ओ३म्–ओ३म् लिखते हैं। यह '३ चिन्ह प्रगट करता है कि ओ स्वर प्लुत संज्ञक है क्योंकि स्वर ह्रस्व दीर्घ और प्लुत संज्ञक होते हैं अर्थात् एकमात्रिक—द्विमात्रिक—त्रिमात्रिक—स्वर क्रमसे ह्रस्व दीर्घ और प्लुत संज्ञक हैं। भावार्थ—जिस स्वरके बोलनेमें उ के तुल्य काल लगे उसको ह्रस्व जिसके उच्चारणमें दीर्घ ऊ के समान काल लगे उसको दीर्घ और जिसके बोलनेमें बहुत बड़े या खिंचे हुये ऊ के बराबर समय लगे उस स्वरको प्लुत कहते हैं जैसे मधु भूयते सोम३प्लुत। बहुधा कुक्कुट प्रातः कालमें बोलते हैं उनकी बोलीमें इस ह्रस्व दीर्घ प्लुतका एक अच्छा उदाहरण मिलता है जैसे कु–कू–कू ३। उपर्युक्त चिन्हके लिखनेसे प्रायः तीनकी संख्याका बहुधा पाठकोंको भ्रम हो जाता है इसलिये ओ३म्–ओ३म्–ओ३म्–ओ३म् ३ के स्थानमें कहीं कहीं पर ओम्–ओम्–ओम्–ओम् लिख देते हैं इस ३ चिन्हकी धारणा उच्चारणके समय हृदयमें कर लेते हैं। प्लुत स्वर आने रोने चिल्लाने आदिकमें आता है। हमने कई स्थानोंमें देखा है कि लेखकोंने अज्ञानताके वशमें अथवा प्रमादके वशमें आकर प्लुत ३ चिन्हको ३ समझ कर ओ३म् ऐसा यहां तक अशुद्ध लिखा दिया है। ओ३म् किसी प्रकारसे शुद्ध नहीं है।

इस शब्दको सर्व जैनमतावलम्बियोंने आर्यसमाजियोंने धर्मसमाजियोंने वेदान्तियों आदिकने मंगलीक माना है और ग्रंथकारोंने तथा शास्त्रकारोंने अपनी २ रचनाकी आदिमें इस शब्दका प्रयोग बहुलतासे किया है॥

"ओम्" अव्यय प्रणव। अ उ और म् इन तीनोंसे बना हुआ एक अक्षर। आरम्भ स्वीकार–मानना–इच्छा–मंगल–ब्रह्म–जानने योग्य निकालना (पद्म चन्द्रकोष पृष्ठ ८७)

"स्याद्वोमेयं परमं मतं" ओम्, एवं परमं ये तीन नाम अंगीकारके हैं (अमरकोष वर्ग २४ श्लोक १२)

जैन सम्प्रदायमें यह शब्द पंचपरमेष्ठीका वाचक निम्नलिखित आर्या छन्द माना है॥

अरहंता ।' असरीरा ।' आयरिया ।' तह उवज्झया ।' मुणिणो ।' = अर्हंत अशरीर (सिद्ध) आचार्य उपाध्याय व मुनिके
अर्हन्ता ।' अशरीराः ।' आचार्याः ।' तथा उपाध्यायाः ।' मुनयः ।'
पढमक्खर–णिप्पण्णो ।' ओंकारो ।' पंचपरमेट्ठी ।' = प्रथम अक्षरसे निष्पन्न या सिद्ध हुआ
प्रथम–अक्षर–निष्पन्नः ।' ओंकारः ।' पंचपरमेष्ठी ।' = ओंकार या ओम् सा पंचपरमेष्ठी (का वाचक) है। अर्थात् अर्हंतका आदिका अक्षर 'अ' अशरीरी (सिद्ध) का आदिका अक्षर 'अ' आचार्यका आदिका अक्षर 'आ' उपाध्यायका आदिका अक्षर 'उ' मुनियों (साधुओं) का आदिका अक्षर 'म्' इस प्रकार

कहीं कहीं पर ओ और म् के मध्यमें ऐसा ३ तीनकासा चिन्ह कर देते हैं अर्थात् ओ३म्-ओ३म्-ओ३म्-ॐ३म् लिखते हैं। यह '३ चिन्ह प्रगट करता है कि ओ स्वर प्लुत संज्ञक है क्योंकि स्वर ह्रस्व दीर्घ और प्लुत संज्ञक होते हैं अर्थात् एकमात्रिक—द्विमात्रिक—त्रिमात्रिक—स्वर क्रमसे ह्रस्व दीर्घ और प्लुत संज्ञक हैं। भावार्थ—जिस स्वरके बोलनेमें उ के तुल्य काल लगे उसको ह्रस्व जिसके उच्चारणमें दीर्घ ऊ के समान काल लगे उसको दीर्घ और जिसके बोलनेमें बहुत बड़े या खिंचे हुये ऊ के बराबर समय लगे उस स्वरको प्लुत कहते हैं जैसे मधु भूपते सोम३सुत। बहुधा कुक्कुट प्रातः कालमें बोलते हैं उनकी बोलीमें इस ह्रस्व दीर्घ प्लुतका एक अच्छा उदाहरण मिलता है जैसे कु-कू-कू ३॥ उपर्युक्त चिन्हके लिखनेसे प्रायः तीनकी गणनाका बहुधा पाठकोंको भ्रम हो जाता है इसलिये ओ३म्-ओ३म्-ओ३म्-ॐ ३ के स्थानमें कहीं कहीं पर ओम्-ओम्-ओम्-ॐम् लिख देते हैं इस ३ चिन्हकी धारणा उच्चारणके समय हृदयमें कर लेते हैं। प्लुत स्वर, गाने रोने चिल्लाने आदिकमें बोला जाता है। हमने कई स्थानोंमें देखा है कि लेखकोंने अज्ञानताके वशमें अथवा प्रमादके वशमें आकर प्लुत ३ चिन्हको ३ समझ कर ओम् ऐसा यहां तक अशुद्ध लिखा दिया है। ओम् किसी प्रकारसे शुद्ध नहीं है।

इस शब्दको सर्व जैनमतावलम्बियोंने आर्यसमाजियोंने धर्मसमाजियोंने वेदान्तियों आदिकने मंगलीक माना है और ग्रंथकारोंने तथा शास्त्रकारोंने अपनी २ रचनाकी आदिमें इस शब्दका प्रयोग बहुलतासे किया है॥

"ओम्" अव्यय प्रणव। अ उ और म् इन तीनोंसे बना हुआ एक अक्षर। आरम्भ स्वीकार-मानना-हामी-मंगल-ब्रह्म-जानने योग्य निकालना (पद्म चन्द्रकोष पृष्ठ ८७)

"स्यादोमेवं परमं मते" ओम् एवं परमं ये तीन नाम अंगीकारके हैं (अमरकोश वर्ग २४ श्लोक १२)

जैन सम्प्रदायमें यह शब्द पंचपरमेष्ठीका वाचक निम्नलिखित आर्या छंद आया है॥

अरहंता ¹। असरीरा ²। आयरिया ³। तह उवज्झया ⁴। मुणिणो ⁵। — अर्हंत अशरीर (सिद्ध) आचार्य उपाध्याय व मुनिके
अर्हन्ता ¹। अशरीराः ²। आचार्याः ³। तथा उपाध्यायाः ⁴। मुनयः ⁵।
पढमक्खर-णिप्पण्णो ¹। ओंकारो ²। पंचपरमेट्ठी ³। — प्रथम अक्षरसे निष्पन्न या सिद्ध हुआ
प्रथम-अक्षर-निष्पन्नः ¹। ओंकारः ²। पंचपरमेष्ठी ³। — ओंकार या ओम् सा पंचपरमेष्ठी (का वाचक) है। अर्थात् अर्हंतका आदिका अक्षर 'अ' अशरीरी (सिद्ध) का आदिका अक्षर 'अ' आचार्यका आदिका अक्षर 'आ' उपाध्यायका आदिका अक्षर 'उ' मुनियों (साधुओं) का आदिका अक्षर 'म्' इस प्रकार

अ+अ+आ+उ+म्+ये पाँच अक्षरोंमें से आदिके अक्षर अ+अ = मिलकर 'आ' हो जाते हैं क्योंकि जब ए-ऐ-ओ औके अतिरिक्त किसी ह्रस्व या दीर्घ स्वरके पश्चात् वही स्वर ह्रस्व या दीर्घ आवे तो दोनों स्वरोंके स्थानमें वही स्वर दीर्घ अकः सवर्णे (अचि) दीर्घः। पाणि० ६-१-१०१। सूत्रसे हो जाता है। अ+अ+आ+उ+म्=आ+आ+उ+म् हो गये। अब आ+आ+ दोनों मिलकर पूर्वोक्त सूत्रसे ही एक आ हो गये। यदि अ-आके पश्चात् इ-उ-ऋ-लृ (ह्रस्व या दीर्घ) आवें तो दोनों स्वरोंके स्थानमें (एक अनुकूल) गुण हो जाता है॥ इसलिये—आ+उ+म्=मिला कर ओम्=हो गये इसलिये ओम् शब्द पाँच परमेष्ठीका वाचक हुआ।

ओम् शब्द अव्यय है अर्थात्

सदृशं त्रिषु लिंगेषु सर्वासु च विभक्तिषु = तीनों लिंगोंमें और [च] सर्व विभक्तियोंमें समान रहे।

वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम् = और समस्त वचनोंमें जो विकारको प्राप्त न हो वह अव्यय है।

स्मरण रहे कि ॐम् अव्यय [जिसका उच्चारण ओम् है] वही अव्यय नहीं है जो उम् है। उम् एक न्यारा और भिन्न अव्यय है जिसका अर्थ कोपसे रोकना और मत निंदा है"। देखो पद्मचंद्र कोष पृष्ठ ८१॥ इन तीनों अर्थोंमेंसे ओम् किसी भी एक अर्थमें नहीं आता है॥ उम् और ॐम् का उच्चारण भी भिन्न २ है।

२। नमः स्वस्ति स्वाहा स्वधा, अलम्, वषट्, हित, सुख इनके अर्थसे जिस शब्दका योग हो उससे चतुर्थी विभक्ति होती है।

(१) नमः जैसे ओं नमः परमात्मने ३१ वीतरागाय ३१ गुरवे ३१ नमः। नमः श्रीवर्धमानाय (वर्धमानके लिये नमस्कार है) यदि नमस् शब्दके साथ क्रियाका योग हो तो विकल्पसे चतुर्थी होती है जैसे गुरवे३१ नमस्कृत्य = गुरुके लिये प्रणाम करके अथवा गुरुं २ नमस्कृत्य = गुरुको प्रणाम करके।

(२) स्वस्ति जैसे राज्ञे स्वस्ति = राजाके लिये मंगल या कल्याण हो। तुभ्यं स्वस्ति = तुम्हारे लिये कल्याण या मंगल वा—क्षेम हो।

(३) स्वाहा = जैसे अग्नये स्वाहा-आगके लिये अर्पण हो। अग्नये ३१ वायवे ३१ वरुणाय ३१ इन्द्राय ३१ प्रजापतये ३१ सूर्याय ३१ चन्द्रमसे ३१

# अथ श्रीमत्पूज्यपादाचार्यविरचिता सर्वार्थसिद्धि प्रारभ्यते।

| | |
|---|---|
| अथ श्रीमत्-पूज्यपाद-आचार्यविरचिता १।११ | =अब (अथ) श्रीमान् पूज्यपाद आचार्यकृत |
| सर्वार्थसिद्धि. १।११ | =सर्वार्थसिद्धि अर्थात् उमास्वामिविरचित तत्त्वार्थसूत्र पर संस्कृतवृत्ति |
| प्रारभ्यते ॥ ॥ प्रथम १।१ अध्यायः १।१ | =प्रारम्भ की जाती है। पहिला या आदि पर्व ॥ |

वा स्वाहा=आगके लिये, पवनके लिये, वरुण देवताके लिये इन्द्रके लिये, विश्वकर्माके (प्रजापति) के लिये भानुके लिये, सर्वके लिये, अर्पण हो।

(४) स्वधा—जैसे-पित्रे ४।१ स्वधा=पिताकेलिये अर्पण हो-प्रदान हो। पितृभ्यः ४।१ स्वधा=पितरोंकेलिये अर्थात् बाप-दादा-परदादा इत्यादि बड़े पुरुषोंके लिये अर्पण हो।

(५) अलम्—जैसे अलं मल्लोऽयम् मल्लाय ४।१ यह मल्ल दूसरे मल्लके लिये बहुत है। अलं अयम् एकम् सूत्राय ४।११—यह इस सूत्रके लिये बहुत है। अलं जलं पिपासायै ४।११—जल प्यासके लिये बस है बहुत है। कृष्णः दैत्येभ्यः ४।१ अलम्—कृष्णजी असुरोंके लिये समर्थ हैं।

(६) वषट्—जैसे इन्द्राय ४।१ वषट्=इन्द्रके लिये पूजा या सत्कार हो। शिखायै ४।११ वषट्=आगकी ज्वालाकेलिये सत्कार या सन्मान हो।

(७) हित—जैसे साधुभ्यः ४।१ हितम्=साधुओंके लिये हितकारी है।

(८) सुख—जैसे सज्जनेभ्यः सुखम्=सज्जनोंके लिये सुखकारी है।

१। श्रीमत् (सम्पत् शोभायुक्त) एक प्रकारकी उपाधि है जो प्रतिष्ठा आदर या सन्मानके लिये व्यक्तिवाचक नामके प्रथम लाते हैं तथा बोलते हैं। २। पूज्यपाद— पूज्यपादस्वामी नन्दिसंघके आचार्य थे। देवनन्दि और जिनेन्द्रबुद्धि ये दो नाम भी इन्हींके हैं। गणरत्नमहोदधिके कर्त्ताने आपका नाम चन्द्रगोमि भी बतलाया है। विक्रम संवत् ३०८ जेठ सुदी १० को आपका जन्म हुआ था ऐसा पट्टावलियोंसे प्रतीत होता है। जैनाभिषेक, समाधिशतक, चिकित्साशास्त्र और जैनेन्द्रव्याकरण आदि ग्रंथ भी आपके बनाये हुए हैं" ॥ सभाष्यतत्त्वार्थाधिगम सूत्रकी उत्थानिका पृष्ठ २। साल सार्थ अथवा ये भद् परवारोंमें बहुत पुराने समयमें हुए जान पड़ते हैं। क्योंकि विक्रम संवत् १४० में

# प्रथमोऽध्याय ॥

## मोक्षमार्गस्य नेतारं भेत्तारं कर्मभूभृताम् ।

जो नंदिसंघके पट्टपर जिनचन्द्र नामके आचार्य हुए हैं वे पौरवाल परवार थे और संवत् १५८ में जो पूज्यपाद आचार्य हुए हैं वे पद्मावती पुरवार थे ऐसा पट्टावलियोंमें लिखा हुआ मिलता है। जैनहितैषी छठा भाग अंक ११-१२ पृष्ठ ४५। ऐसा जान पड़ता है कि पूज्यपाद स्वामीका अस्तित्व २५८ विक्रम संवत्में था परंतु जन्म संवत् २०८ जेठ सुदी १० का हुआ था। "सिद्धिप्रिय पञ्चवास्तुक आदि कई ग्रंथ भी पूज्यपादके बनाये हुए प्रसिद्ध हैं परन्तु बहुत करके ये दूसरे पूज्यपाद भट्टारकके बनाये हुये हैं।' जैनहितैषी छठा भाग पृष्ठ ४३ अंक ५-६ "पूज्यपाद द्वितीयकृत-पूजाक्रम सिद्धप्रिय पाणिनीयसूत्रवृत्ति काशिका ( श्लो० १०० ) जैनेन्द्रपंचाध्यायीकी टीका पञ्चवास्तुक श्रावकाचार, वैद्यक जैनेन्द्र व्याकरणकी लघुटीका ॥-- इस बातको तो अन्य धर्मके विद्वान भी मानते हैं कि काशिकाका कर्ता कोई जैनी है" जैनहितैषी ( मासिक पत्र ) भाग ५ अंक ५-६ का पृष्ठ ४१।

१। जब ए अथवा ओ अक्षर पदके अन्तमें हो पश्चात् इस पदान्त ए अथवा ओके अकार ( अ ) आवे तो यह अ, ए अथवा ओमें समा जाता है या अन्तर्गत हो जाता है अर्थात् न तो यह अकार बोला ही जाता है और न लिखा ही जाता है। इस अके स्थानमें बहुधा ऽ ऐसा चिन्ह कर दिया जाता है जैसे कि ( १ ) मुने+अत्र मुनेत्र या मुनेऽत्र ( २ ) ते+अत्र=तेत्र या तेऽत्र ( ३ ) प्रथमोऽध्यायः वाक्योंसे प्रगट है। इस चिन्ह ऽ को अर्ध अकार कहते हैं।

२ यह श्लोक मंगलाचरणरूप श्रीमत्पूज्यपादकृत है। श्रीउमास्वामिसूरि कृत तत्त्वार्थसूत्रका भाग नहीं है। इसके संबंधमें प० जयचन्द्रजीने लिखा है कि "तहां प्रथमही सर्वार्थसिद्धिटीकाकार मंगल अर्थि आसका असाधारण विशेषणरूप श्लोक रच्या है, सो लिखिये हैं। "मोक्ष मार्गस्य नेतारं इत्यादि"। अधिकतर प्रतियोंमें यह तत्त्वार्थसूत्र 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः'। इस सूत्र ही करि प्रारम्भ किया है परंतु कुछ प्रतियां ऐसी हैं जिनसे यह झलकता है कि उपर्युक्त श्लोक भी सूत्रकारने रचा है सो यह भूल है क्योंकि भाष्यकारोंकी यह प्रथा है कि प्रथम वे मंगलाचरण लिखते हैं जैसे कि श्रीमदकलंकदेवने तत्त्वार्थराजवार्तिककी आदिमें "प्रणम्य सर्वविज्ञान" इत्यादि और श्री मद्विद्यानंदिस्वामीने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिककी आदिमें 'श्रीवर्धमानमाध्याय' इत्यादि ऐसे भिन्न भिन्न दो श्लोक मंगलाचरणरूप रचे हैं। समाप्य

## ज्ञातारं विश्वतत्त्वानां

| | |
|---|---|
| मोक्षमार्गस्य ४ नेतारम् २ | =मोक्षपथके प्रवर्तावनवालेको या चलानेहारेको |
| भेत्तारम् ४ कर्मभूभृताम् ६ | =कर्मरूपी पर्वतोंके भेदनेवालेको अथवा विनाश करनेवालेको |

तत्त्वार्थाधिगमसूत्रके रचयिताने भी 'सम्यग्दर्शनशुद्धं' इत्यादि आर्याछंद मंगल रूपमें दिया है। इसही प्रकार पूज्यपाद स्वामीने भी 'मोक्षमार्गस्य नेतारं' इत्यादि दिया है। यदि हम इसका उमास्वामिकृत श्लोक मान लें तो पूज्यपाद स्वामीका मंगलाचरण कहां है वह कौनसा श्लोक है? मूल सूत्रकार सबसे ही ग्रन्थका आरंभ करते हैं और सूत्रकी आदिमें ही एक दो शब्दका ऐसा प्रयोग करते हैं कि वह शब्द मंगलाचरणको भी पूर्ण करता है और साथहीमें प्रकरण और विषयके अभिप्राय व अर्थसे भी संबंध रखता है जैसे कि हम इस ग्रन्थकी आदिमें लिख चुके हैं।

१। नेतारं—यह शब्द 'नीञ्' भ्वादि प्रथमगणकी धातुमें तृच् प्रत्यय आनेसे और नी का गुण करदेनेसे बनता है जैसे नी+तृच्=ने+तृच् (नीका गुण करदेनेसे) इस रूपमें च् इत्संज्ञक है अर्थात् च् का लोप हो जाता है और नेतृ शेष रह जाता है। नेतृ=प्रवर्तावनवाला—चलानेवाला बतानेवाला।

२। भेत्तारं—यह शब्द भिद् रुधादि सप्तमगण उभयपदी धातु (परस्मैपदी तथा आत्मनेपदी) से सकर्मकमें तृच् प्रत्यय लगानेसे और भिद्की इकारका गुण (ए) करदेनेसे बना है। भिद्+तृच् गुणसंज्ञा करनेसे = भेद्+तृच् हुआ। अष्टाध्यायीके ८।४।५५ खरि च (खरि झलां चरः स्युः—अर्थ खर् पश्चात्में हो तब झलोंको चर् हो।

(अर्थात् जब ख्-फ्-छ्-ठ्-थ्-च्-ट्-त् क्-प्-श्-ष्-स् परे हों तब झ्-भ्-घ्-ढ्-ध्-ज्-ब्-ग्-ड्-द्-ख्-फ्-छ्-ठ्-थ्-च्-ट्-त्-क्-प्-श्-ष्-स्-ह्-को च्-ट्-त्-क्-प्-श्-ष्-स् हों) सूत्र द्वारा भेद्के द् का त् होकर भेत्तृच् रूप हुआ। च् का इत्संज्ञक होनेके हेतुसे लोप प्राप्त हुआ तब भेत्तृ ऐसा रूप भेदनेवालेके अर्थमें हुआ।

३। ज्ञातारं—यह शब्द ज्ञा (=जानना—समझना) क्र्यादि नवमगणके परस्मैपद सकर्मक धातुमें तृच् प्रत्यय लगानेसे ज्ञा+तृच् ऐसा रूप बना। च् इत्संज्ञक होनेसे लोपको प्राप्त हुआ इसलिये ज्ञातृ जाननेवालेके अर्थमें बन गया है।

नेतारं भेत्तारं-ज्ञातारं—ये तीनों शब्द कर्म—द्वितीया विभक्ति एक वचन पुल्लिङ्गमें हैं। द्वितीया विभक्ति इसप्रकारसे बनती है कि ऋकारान्त

ज्ञातारं। विश्वतत्त्वानां॥[111] = संसार ( विश्व ) के अथवा समस्त ( विश्व ) तत्त्वोंके जाननेवाले हो,

पुंलिंग शब्दके ऋकी वृद्धि होजाती है अर्थात् ऋकार आर्में पलट जाता है। उसके पश्चात् अम् द्वितीया विभक्तिका प्रत्यय आनेसे नेतार् + अम्। भेत्तार् + अम्। ज्ञातार् + अम् रूप हुये = नेतारम्-भेत्तारम्-ज्ञातारम् = नेतारं-भेत्तारं ज्ञातारं क्योंकि इन प्रत्येकके पीछे व्यञ्जनसे आरम्भ होनेवाले शब्द ( श्लोकमें ) भेत्तारं कर्म और विश्व क्रमसे हैं। केवल भेत्तारमें दुहरा तकार है इसलिये नेतारं या ज्ञातारंमें दुहरा तकार बोलना अथवा लिखना अशुद्ध है।

१। तत्त्वानां-तत्वानां—ये दोनों प्रकारके पाठ प्रायः मिलते हैं। तत्त्व और तत्वमें कुछ भेद नहीं है।

( १ ) तत्त्व-तद्–" ( त्रि० ) तन्+अदि। पहिले कहा हुआ। बुद्धिमें ठहरा हुआ। दूरका विषय। ब्रह्म।" पद्मचन्द्रकोश पृष्ठ १६५ तन् प्रथम स्वादिगण आठम तनादिगण और दशम चुरादिगणका धातु अर्थात् करना उपकार करना फैलाना इत्यादि अर्थोंमें आता है। तन्+अदि से व्याकरणके नियमानुसार तद् बन गया 'तद्' ऐसा सर्वनाम सदा है ( -तदिति सर्वनामपदम् )। और सर्वनाम संज्ञा समानता या सामान्यमें प्रवर्तती है ( सर्वनाम च सामान्ये वर्तते ) तिस ( तद् ) का भाव सो तत्त्व है ( -तस्य भावः तत्त्वम् )" सर्वार्थसिद्धिवृत्ति पृष्ठ २। तद्+त्व उपर्युक्त 'त्वादि च सूत्रात् -तत्+त्व-तत्त्व होता है। इस तद्-तत् में [illegible] प्रत्यय भाव अर्थमें आया है। तत्त्व अमरकोषमें यथार्थ सार सत्यार्थ इत्यादि अर्थोंमें है॥

( २ ) "तत्त्व ( न ) तन्+क्विप्। तता भावः। तस्य भावः। त्वथा तलोपः। सत्यार्थ-स्वरूप" पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ १६५। अब श्रीपूज्यपादकृत जैनेन्द्र-व्याकरणके ४-३-१७ वें सूत्र [ पिति कृति तुक्—ह्रस्वस्य तुगागमो भवति पिति कृति परतः अर्थात् ह्रस्व ( अ ) अंतमें जिसके हो उसको तुक (=त्) का आगम होता है यदि उस ह्रस्वांतके पश्चात् ऐसा कृत् प्रत्यय आवे जिस प्रत्ययके अंतमें प् हो। यहां पर क्विप् ऐसा [illegible] प्रत्यय है जिसके अंतमें प् है। क्विप् प्रत्यय साराही उड़ जाता है॥ ] द्वारा तन्+क्विप्=तन्+तुक=तत्पश्चात् पद्मचन्द्रकोषमें लिखा है तता भावः। तस्य भावः। इसलिये त्व—ता दो प्रत्यय भाववाचकोंमेंसे ता स्त्रीलिंग प्रत्ययको छोड़कर त्व लगानेसे तत्त्व बना। पुनः उसी कोषमें लिखा है त्व या तकारः विकल्पकरि त्वके तका लोप हो गया और तत्व शब्द रह गया॥ हमारी समझमें नहीं आया कि किस नियमसे त्वका लोप हो गया॥ अंगरेज विद्वान् मानीयर विलियम महाशयने अपने संस्कृत कोष पृष्ठ २६५ में तत्त्व शब्द लिखनेके पश्चात् तत्व शब्द लिखा

वन्दे तद्गुणलब्धये ॥ १ ॥

वन्दे[1] तद्गुणलब्धये[2] = उन्हीं ( मोक्षमार्गप्रणयन–कर्मभेदन–विश्वतत्त्वज्ञान ) गुणोंकी प्राप्तिकेलिये प्रणाम करता हूं या वन्दना करता हूं अर्थात् मैं पूज्यपाद आचार्य इस सर्वार्थसिद्धि वृत्तिका रचयिता उक्त तीनों गुणोंके उपार्जनके लिये उसको जो मोक्षमार्गका नेता है, जो कर्मोंका विनाशक है, जो जड चेतन सर्व वस्तुओंका युगपत् एक समयमें ज्ञाता है, नमस्कार करता हूं ॥ १ ॥

है और यह मत प्रगट किया है कि तत्त्व शब्दके स्थानमें तत्त्व शब्द अक्षर ईप्सत् या कुछेक शुद्ध रूप थे, कुछ भी हो प्रमादवश या असावधानीसे या सुगमताके हेतुसे तत्त्व शब्द इस वृत्तिमें तथा अन्य अन्य कोश व शास्त्रोंमें पचासों स्थानों लिखा है। इसलिये तत्त्व तरह दोनों पक्ष हैं।

१। कहीं कहीं पर वंदे और कहीं कहीं वन्दे शब्द पुस्तकोंमें आया है उनमें वंदे अशुद्ध है। ( देखो अष्टाध्यायी ८।३।२४ ८।४।५८ और ८।४।७१ वें सूत्र।

२। लब्धि शब्द स्त्रीलिङ्ग है। अव्यय चतुर्थी ( सम्प्रदान ) विभक्तिका एक वचन है इसका रूप ऐसे बना है कि ए चतुर्थीका चिन्ह है इ अथवा ई का गुण ए है, उ अथवा ऊ का गुण ओ है ऋ का = अर् है लृ का अल् है। स्त्रीलिंग संज्ञाके अतके इ या उ चतुर्थी (सम्प्रदान) पंचमी ( अपादान ) और षष्ठी (संबंध) विभक्तियोंके प्रत्ययोंके पहिले अपनी अपनी गुण संज्ञामें पलट जाते हैं इसलिये लब्धिका लब्धे हो जाता है। ए चतुर्थीका चिन्ह आइनेसे लब्धे+ए हुआ। संस्कृतमें दो स्वर बिना मिले हुये प्रायः नहीं रह सके हैं। वर्तमान दशामें जो नियम लागू है वह यह है कि पहिले आये हुये ए ऐ ओ औ का यथासंख्य [=क्रमसे] परिवर्तन अय् आय्, अव्, आव्में हो जाता है तब पश्चात्का स्वर जोड़ देते हैं जैसे लब्धेकी ए का अय् होकर लब्धय् हो गया पश्चात् ए जोड़नेसे (जो चतुर्थीका चिन्ह है) लब्धय्+ए हुआ अर्थात् लब्धये हो गया। संक्षेपतः ए ऐ ओ औ का क्रमसे अय् आय् अव् आव् हो जाता है यदि इनके पीछे कोई स्वर आवे तो, एचोऽयवायावः अष्टाध्यायी ६।१।७८ वां सूत्र।

## किं खलु आत्मने हितं स्यादिति ॥ स आह मोक्ष इति ॥ स एवं पुनः प्रत्याह किंस्वरूपोऽसौ मोक्षः कश्चास्य प्राप्त्युपाय इति ॥

| | |
|---|---|
| किं खलु आत्मने हितं स्यात् इति स आह | =आत्माके लिये क्या हितकारी है? आचार्य (=सः) कहते हैं |
| मोक्षः इति। सः एव | =मोक्ष (आत्माके लिये हितकारी) है वह (= स एव) ही |
| पुनः प्रति+आह (= प्रत्याह) | =फिर (=पुनः) पलटकर (=प्रति) पूछता है (आह) कि |
| किंस्वरूपः असौ मोक्षः च | =यह (=असौ) मोक्ष किस (=किं) स्वरूप है और क्या |
| अस्य प्राप्ति—उपाय इति | =इस मोक्षकी प्राप्तिका साधन या उपाय है। |

१ इति—यह अव्यय यहां पर वाक्यकी समाप्तिके लिये है।

७ स आह न, पर विसर्गोंसे पहिले अकार (अ) हो, और उसके पश्चात्में अ स्वरके अतिरिक्त कोई, अन्य स्वर आवे तो विसर्गका लाप हो जाता है। जैसे सः आह = स आह। सः एव = स एव। पुनः इच्छति = पुन इच्छति इत्यादि (देखो मार्गोपदेशिका पृष्ठ१५)

८ प्रत्याह—प्रति+आह उलट कर (=प्रति) अथवा फिर (=प्रति) पूछता है-प्रश्न करता है। प्रति=फिर-उलट कर (देखो पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ २७३) इसलिये अनुवादमें पुनः के लिये फिर शब्द लाये हैं और प्रति शब्दके लिये लोटकर या पलटकर शब्द अनुवादमें लाये हैं।

आह-यह ब्रू (=कहना-बतलाना) द्वितीय अदादि गण उभय पद (परस्मै-पद, और आत्मने-पद) धातुसे बना है। अन्य पुरुष एक वचन वर्तमान कालमें इस शब्द (ब्रू) का रूप आह बिना किसी व्याकरणके नियमसे बना है। आह=आख्याता है-कहता है। परन्तु श्रीआचार्यके लिये सम्मान, आदर या प्रतिष्ठा प्रगट करनेके लिये बहुवचन अन्य पुरुष वर्तमानकाल क्रियामें "कहते हैं" ऐसा अनुवाद किया है।

९ असौ—यह शब्द कर्ता प्रथम कारक एक वचन पुल्लिंग अदस् शब्दका है अदस् शब्दका अर्थ वह अथवा यह दोनों हैं यहां पर 'असौ'का अर्थ 'यह' ऐसा किया है क्योंकि कश्चास्य प्राप्त्युपाय इति' इस वाक्यमें अस्य शब्द इदम् शब्दकी षष्ठी विभक्ति पुल्लिंग एक वचन है जिसका अर्थ है 'इस (मोक्ष) का।'

१० प्राप्त्युपाय-यदि इ, उ, ऋ, और लृ (ह्रस्व हों अथवा दीर्घ हों) असमान स्वरके पहिले हों तो यथाक्रम (क्रमसे) य्, व्, र्, और ल् का

तस्यात्यन्तपरोक्षत्वाच्छद्मस्थाः प्रवादिनस्तीर्थकरम्मन्यास्तस्य स्वरूपमस्पृशन्तीभिर्वाग्भिर्युक्त्याभासनिबन्धनाभिरन्यथा परिकल्पयन्ति 'चैतन्यं पुरुषस्य स्वरूपं, तच्च ज्ञेयाकारपरिच्छेदपराङ्मुखम्' इति ॥ तत्सदप्यसदेव, निराकारत्वात् खरविषाणवत् ॥ बुद्ध्यादिवैशेषिकगुणोच्छेदः पुरुषस्य मोक्ष इति च ।

| | |
|---|---|
| तस्य अत्यन्तपरोक्षत्वात् | =तिस मोक्षके अतिशय ( बहुत ) परोक्ष होनेसे |
| छद्मस्थाः प्रवादिनः | =अल्पज्ञानी प्रतिवादी ( अन्यमती ) |
| तीर्थकरम्मन्याः | =जो अपनेको धर्मका उत्पादक मानते हैं ( वे ) |
| तस्य स्वरूपम् अस्पृशन्तीभिः | =उस ( मोक्ष ) के स्वरूपको स्पर्शतक न करनेवाले |
| युक्ति+आभासनिबन्धनाभिः वाग्भिः | =युक्तिसहित सरीखे दीखनेवाले वचनोंकर |
| अन्यथा परिकल्पयन्ति | =और प्रकार ( =उलटा ) कहते हैं । जैसे— |
| चैतन्यं पुरुषस्य स्वरूपं | =[ सांख्यमती मानता है कि ] आत्माका ( पुरुषस्य ) स्वरूप चैतन्य है |
| तत् च ज्ञेयाकारपरिच्छेदपराङ्मुखम् इति | और वह [ स्वरूप ] ज्ञेयाकार [ पदार्थों ] को नहीं जानता है । ( इसप्रकार मोक्षका स्वरूप कहता है ) |
| तत् सत् अपि असत् एव | =सो [ ऐसा मानना ] ठीक है तो भी ठीक नहीं है |
| निराकारत्वात् खरविषाणवत् | =क्योंकि [ वह ] निराकार है गधाके सींगवत् मिथ्या [ कल्पना ] है |
| च पुरुषस्य बुद्ध्यादिवैशेषिकगुण–उच्छेदः मोक्षः इति | =और आत्माके बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म आदि विशेष गुणोंका नाश होजाना सो मोक्ष है [ ऐसा वैशेषिक मतवाले मानते हैं ] |

१। वैशेषिक "—कणाद मुनिका रचा हुआ एक शास्त्र । कणादके शास्त्रका माननेवाला । धर्मचंद्रकोष पृष्ठ १७० ।

श्रद्धानमात्रादेव वा, ज्ञाननिरपेक्षाच्चारित्रमात्रादेवेति च ॥ व्याध्यभिभूतस्य तद्विनिवृत्युपायभूतभेषजविषयव्यस्तज्ञानादिसाधनत्वाभाववत् ॥ एवं व्यस्तं ज्ञानादि मोक्षप्राप्त्युपायो न भवति। किं तर्हि? तत्त्रितयं समुदितमित्याह—

| | |
|---|---|
| वा * श्रद्धानमात्रात् [111] एव * | = अथवा श्रद्धान [ विश्वास ] मात्रसे ही [ ज्ञान चारित्रके बिना मोक्षकी प्राप्ति कहते हैं ] |
| च * ज्ञाननिरपेक्षात् [111] चारित्रमात्रात् [111] एव* इति | = बहुरि ज्ञान संबंधसे रहित चारित्रमात्रसे ही इसप्रकार ( मोक्ष की प्राप्ति कहते हैं ) |
| व्याधि–अभिभूतस्य [1] | = रोगसे घबराये हुए ( रोगी ) के |
| तद्–विनिवृत्ति–उपाय–भूत– | = उस ( रोग ) के दूर करनेके कारणभूत |
| भेषज–विषय–व्यस्त–ज्ञानादि– | = औषधके संबंधमें ज्ञान, श्रद्धान, आचरणमें कोई एक |
| साधनत्व–अभाववत् * एवं * | = साधन जिसप्रकार दूर करनेमें असमर्थ हैं तिस प्रकार |
| व्यस्त [111] ज्ञानादि [111] | = ज्ञान–चारित्र–श्रद्धानमेंसे एक एक ( = व्यस्त ) |
| मोक्ष–प्राप्ति–उपाय [1] न भवति | = मोक्षके प्राप्तिका साधन नहीं होता है |
| किं [111] तर्हि* | = तौ ( = तर्हि ) क्या ( मोक्षकी प्राप्तिका उपाय है ? ) |
| तद्–त्रितयं [111] समुदितं [111] | = उन तीनों ( ज्ञान–दर्शन–चारित्र ) की एकता है |
| इति–आह | = ऐसे [ श्रीउमास्वामी आचार्य सूत्र ) कहते हैं |

१ अभिभूत ( त्रि० ) घबराया हुआ दबाया हुआ। पद्मचन्द्रकोष देखो पृष्ठ ३७।
२ व्यस्त ( त्रि० ) सारे पदार्थोंमेंसे एक एक। देखो पद्मचन्द्रकोष पृष्ठ ३७२

अन्वयसहायपदकीलकत पदच्छेद विषयसर्वसहित सर्वार्थसिद्धिका अक्षरशः हिंदी अनुवाद।

## सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ॥ १ ॥

सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि १।११ = सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, और सम्यक्चारित्र (इन तीनोंका समुदाय अथवा संगम)

मोक्ष–मार्गः १।१ = मोक्षका मार्ग है अथवा मोक्षकी प्राप्तिका उपाय है अर्थात् पदार्थों के यथार्थ ज्ञानके विषयमें श्रद्धान व प्रतीति सो सम्यग्दर्शन है जिस जिस भांति जीवादिक पदार्थ स्थित हैं तिस तिसप्रकार जानना सो सम्यग्ज्ञान है। संसारके हेतुओं (आस्रव-बन्ध) की निवृत्ति करनेके लिये उद्यमी सम्यग्ज्ञानी पुरुषके कर्मोंका ग्रहण करनेवाली क्रियाका त्याग सो सम्यक्चारित्र है। अनुभवसे यह बात प्रत्यक्ष है कि संसारके जितने कार्य हैं उन सबमें ही प्रथम ज्ञान, दूसरे श्रद्धान वा विश्वास तीसरे आचरणकी आवश्यक्ता होती है यदि इन तीनोंमेंसे एक भी त्रुटि हो तो कोई कार्य कदाचित् सिद्ध नहीं हो सक्ता है वैसे ही मोक्षकी प्राप्तिमें भी इन तीन हीकी आवश्यक्ता है। ध्यान रहे कि प्रथम ज्ञान होता है उसके पश्चात् सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति है उस सम्यक्त्वकी प्राप्ति होते ही वही ज्ञान जो सम्यग्दर्शनके पहिले अज्ञान था सम्यग्ज्ञान हो जाता है (विशेष जाननेकेलिये नीचेका फुटनोट देखो)

[1] इस तत्त्वार्थसूत्र ग्रन्थकी रचनाके विषयमें कर्णाटकभाषाकी तत्त्वार्थवृत्ति नामकटीकाकी प्रस्तावनामें एक बड़ी मनोरंजक कथा लिखी है, वह इस प्रकार है कि,—

सौराष्ट्र ( गुजरात ) देशके किसी नगरमें एक पवित्रात्मा करुण और नित्यनैमित्तिक क्रियाओंमें तत्पर प्रज्ञावान् द्वैपायक नामक श्रावक रहता था। वह बड़ा विद्वान् था। और इसलिये चाहता था कि किसी उत्तम ग्रन्थकी रचना करूं, परन्तु गार्हस्थ्यजंजालके कारण अनवकाशवशतः कुछ कर नहीं सका था। निदान एकदिन उसने प्रतिज्ञा की कि, प्रतिदिन जब एक सूत्र बना लूंगा, तब ही भोजन करूंगा, अन्यथा उपवास करूंगा। और मोक्षशास्त्रके बनानेका निश्चय करके उसी दिन उसने "दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः" यह प्रथम सूत्र बनाया। तथा विस्मरण हो जानेके भयसे अपने घरके एक खम्भेपर उसे लिख दिया।

इसके पश्चात् दूसरे दिन वह श्रावक किसी कार्यके निमित्त कहीं अन्यत्र चला गया और उसके घर एक मुनिराज आहारके लिये आये। मुनिके दर्शनसे द्वैपायककी सुशीला गुणवती भार्याने अत्यन्त प्रसन्न होकर नवधाभक्तिपूर्वक उन्हें भोजन कराया। भोजनानन्तर मुनिराजने खंभेपर लिखा हुआ वह सूत्र जो द्वैपायकने लिखा था देखकर किंचित् विचार किया और तत्काल ही उसके पहिले सम्यक् विशेषण लिख कर वह से चल दिये। तदनन्तर जब द्वैपायक आया, तो उसे अपने लिखे हुए सूत्रमें सम्यक् विशेषण अधिक लिखा देखकर बड़ा आश्चर्य हुआ और साथ ही सूत्रकी शुद्धता ( निर्दोषता ) से आनंद भी हुआ। भार्याके पूछनेसे विदित हुआ कि, मुनिराज आहारके निमित्त पधारे थे, कदाचित् वे लिख गये होंगे। तब श्रावक उसी समय बड़ी आतुरतासे उनके ढूंढनेको निकला। बन बन बहुत भटकनेके पश्चात् एक रमणीक वनमें उसे उक्त मुनिराजके दर्शन हुए। वे एक बड़े भारी मुनियोंके संघके नायक थे। उनकी मुद्राके दर्शनमात्रसे वह श्रावक जान गया कि इन्हीं महात्माने मेरे सूत्रको शुद्ध करनेकी कृपा की होगी और गद्गद होके उनके चरणोंपर पड़ गया। बोला भगवन्! इस मोक्षशास्त्रको आप ही पूर्ण कीजिये। ऐसे महान् ग्रन्थके रचनेका सामर्थ्य मुझमें नहीं है। आपने बड़ा उपकार किया, जो मेरी यह बड़ी भारी भूल सुधार दी। सच है दर्शन ज्ञान और चारित्र मोक्षका मार्ग नहीं है किन्तु सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र ही मोक्षमार्ग है। अतएव "सम्यग्दर्शनज्ञान-चारित्राणि मोक्षमार्गः" ही परिपूर्ण और विशुद्ध सूत्र है। श्रावकके उक्त आग्रह और प्रार्थनाको मुनिराज टाल नहीं सके, और निदान उन्होंने इस तत्त्वार्थसूत्र ( मोक्षशास्त्र ) को रचके पूर्ण किया। पाठक! वे मुनिराज और कोई नहीं, हमारे इस लेखके मुख्यनायक भगवान् उमास्वामी ही थे।"

भगवदुमास्वामि श्रीमत्कुन्दकुन्द आचार्य जिन्होंने अनेक ग्रन्थोंकी रचना की है उनके शिष्य थे। उमास्वामि सूरिका जन्म दिगम्बर सम्प्रदायकी पट्टावलियोंके अनुसार विक्रमशक ५७ (विक्रम सम्वत् ११२ ) में हुआ था १२ वर्षकी अल्प वयमें आपने जिन दीक्षा ग्रहणकी और

